**सुन्दरदास**

सन्तों में सम्भवतः एकमात्र सुन्दर ही सुशिक्षित, बहुश्रुत तथा बहुभाषाविद् हुए हैं। संस्कृत के पाण्डित्य तथा हिन्दी के प्रकाण्डत्व के साथ उन्हें फारसी, पंजाबी, गुजराती, मारवाड़ी आदि भाषाओं का भी ज्ञान था।[१] उन्होंने ११ वर्ष की अवस्था से काशी में रहकर १९ वर्ष तक संस्कृत, वेदान्त, पुराण, योग आदि की शिक्षा प्राप्त की थी।[२] यद्यपि उनकी रचना में वेदान्त के अतिरिक्त सांख्यादि अन्य दर्शनों की बातें भी मिलती हैं तथापि उनकी अधिक रुचि वेदान्त में ही है। घटाकाश, स्वर्णाभूषण, लौहास्त्र, मृत्तिका-भाजन, बूँद-समुद्र, रजत-सीप, सर्प-रज्जु, मृग-मरीचिका आदि के उदाहरणों द्वारा उन्होंने वेदान्त का ही प्रतिपादन किया है। चन्द्र से ज्योत्स्ना और सूर्य से रश्मियों को अलग करके देखना भ्रम ही है। बहुवर्णी किरणें वस्तुतः सूर्य का ही अंश होती हैं,[३] उसी प्रकार विविध जीव ब्रह्म के ही अंश हैं। परन्तु वेदान्तिक दृष्टि से सुन्दरदास द्वैताद्वैत आदि ही नहीं तान्त्रिक अद्वैतवाद से भी प्रभावित हैं। जहाँ शंकर केवल ब्रह्म तत्व का अस्तित्व मानते हुए अन्य सब कुछ मिथ्या मानते हैं, तान्त्रिक अद्वैतवाद के अनुसार परम शिव एकाकी नहीं है। जिस प्रकार एक बीज में दो दालें अन्तर्निहित रहती है उसी प्रकार परम शिव मे शिव और शक्ति दोनों सन्निहित हैं।[४] इससे प्रभावित होकर सुन्दरदास ने ब्रह्म और माया में वही सम्बन्ध बताया है जो शिव-शक्ति, पुरुष-प्रकृति तथा बीज और उसकी दो दालों मे है।[५]

इसी प्रकार जहाँ उन्होंने योग का अध्ययन किया था और अजपाजाप आदि हठयोग की शब्दावली[६] तथा शून्य मण्डल के रूपक[७] का प्रयोग किया है; वहीं मोक्ष-प्राप्ति के लिए भक्ति को ही मान्यता दी है। विष्णु के अवतारों में उनका विश्वास है[८] और अनादि तथा जगतपति अपने इष्टदेव के लिए उन्होंने राम,[९] गोविन्द,[१०]

---

१. सुन्दर बिलास, सुन्दरदास जी का जीवन-चरित्र, पृ० ४

२. वही, जीवन-चरित्र, पृ० २

३. वही, अद्वैतज्ञान को अङ्ग २३,

४. हिन्दी की निर्गुण काव्यधारा और उसकी दार्शनिक पृष्ठभूमि, पृ० २३८

५. सुन्दर बिलास, अद्वैतज्ञान को अंग १९

६. वही, शब्द सार को अंग ४

७. वही, विपर्जय को अंग ११-१२

८. वही, निर्गुण उपासना को अंग १।२

९. वही, गुरुदेव को अंग १७, उपदेश चिंतामणि को अङ्ग १ आदि

१० वही, गुरुदेव को अंग २२, उपदेश चिंतामणि को अङ्ग १ आदि

हरि,[१] केशव,[२] आदि शब्दों का प्रयोग किया है। उनकी कामना है कि प्रभु से स्नेह सम्बन्ध स्थापित कर ऐसी अनन्यता एवं प्रगाढ़ता रहनी चाहिए जैसी मीन की जल, सर्प की मणि, सीप और चातक की स्वाति—बूँद, कमल की सूर्य तथा चकोर की चन्द्र के प्रति होती है।[३] उस राम का भजन करने से ही कल्याण सम्भव है।[४]

सुन्दर के अखण्ड, शाश्वत, सर्वव्यापक आराध्य के विविध स्वरूप वैसे ही हैं जैसे वृक्ष की छाया।[५] छाया का अस्तित्व सत्य होते हुए भी वह वृक्ष तथा परिस्थितियों के वश है। उसका निर्माण सूर्यादि के प्रकाश की मात्रा तथा दूरी के आधार पर वृक्ष से ही होता है। इसी प्रकार आवश्यकता पड़ने पर ही वह स्वरूप धारण करता है। उसे तत्व-अतत्व, शून्य-अशून्य, ज्योति-अज्योति, शुद्ध-अशुद्ध की परिधि में बाँधना अनुचित होगा।[६] क्योंकि एक कहने पर वह अनेक-सा दिखाई देता है जबकि ऐसा नहीं है। आदि कहने पर अन्त तथा गोप्य कहने पर अगोप्य का भाव आ जाता है परन्तु वह इनमें से कैसा भी नहीं है और जैसा भी कहा जाये वह असत्य है।[७] सत्य तो यह है कि—

एक को कहै जु कोऊ, एक ही प्रकासत है,
दोऊही जु कहै जु कोऊ, दूसरोहू देखिए।
अनेक कहै जु कोऊ, अनेक आभासय ताहि,
जाके जैसो भाव तैसो ताकू ही बिसेसिए॥[८]

वेद-पुराण आदि ग्रन्थों, वशिष्ठ जैसे मुनियों और अर्जुन-उद्धव आदि को कृष्ण ने एकेश्वर का ही उपदेश दिया है[९] परन्तु वह भक्त की भावना के अनुसार सूर्य, चन्द्र, नक्षत्र, विद्युत् आदि के रूप में प्रकट होता है[१०] और दुष्टों का संहार करने बाहर आता है।[११]

---

१. वही, गुरुदेव को अंग २४, उपदेश चिंतामणि को अंग १, १२, आदि
२. वही, शब्दसार को अंग २ आदि
३. वही, पतिव्रता को अंग ७
४. वही, उपदेश चिंतामणि को अंग ३६, कालचिंतामणि को अंग ५, ६, १६ आदि
५. वही, निर्गुण उपासना को अंग ५।३
६. वही, आश्चर्य को अंग ७
७. वही, आत्म अनुभव को अंग ६
८. वही, आत्म अनुभव को अङ्ग ७
९. वही, अद्वैतवाद को अङ्ग ८
१०. वही, अपने भाव को अंग ८,
११. वही, अपने भाव को अंग ६।२

**अक्षरअनन्य**

अक्षरअनन्य के भाव एक शैव मतानुयायी जैसे लगते हैं क्योंकि इन्होने शैवा की पारिभाषिक शब्दावली के अतिरिक्त शिव-शक्ति के प्रति श्रद्धा प्रकट कर उनकी भक्ति की कामना की है। एक पद में वे कहते हैं कि हमारा ध्यान सदैव शिव से लगा रहे। सोते-जागते, आते-जाते, रात-दिन उसी का नाम जपते रहें। त्रिभुवन का सार होने के कारण सिद्ध-मुनि ही क्या राम तक उनका ध्यान करते हैं। शिव-शक्ति की भक्ति बिरले को ही उपलब्ध होती है।[1]

वर्ण्य-विषय की दृष्टि से उनके ग्रन्थों को निम्न वर्गों में बाँट सकते हैं—

१. शाक्त

क. उपासना बोध : इसमें शाक्तागमों द्वारा मान्य ३६ तत्वों में से शुद्ध-विद्या तत्व का विस्तृत वर्णन है।

ख. ज्ञान पंचासिका : इसमें रचना प्रकृति अथवा माया शक्ति का विस्तृत विवेचन है।

ग. सिद्धान्त बोध : इसकी रचना विभिन्न साधना-पद्धतियो के विवेचन और सिद्धान्तों का प्रतिपादन करने के लिए हुई है।

घ. अनन्यप्रकाश : इसमें सृष्टि का वर्णन शाक्त मान्यता के अनुसार किया गया है।

ङ. भवानी स्तोत्र : यह २० स्फुट छन्दों में रचित स्तोत्र ग्रन्थ है।

च. उत्तम चरित्र : यह एक प्रबन्ध काव्य है, जिसमें दुर्गासप्तशती का भाषानुवाद है।

छ. अक्षरअनन्य के चिट्ठा : यह साधना सिद्धान्त, ज्ञानयोग तथा राजयोग के साथ शिव-शक्ति के अभेद और शाक्त-तन्त्र में प्रतिपादित साधना सिद्धान्तों का निरूपण है।

२. शिव-शक्ति समर्थक

क. शिव-शक्ति—पचीसी : इसमें देव शक्ति के रूप में शिव-शक्ति का वर्णन है।

ख. साखी : ज्ञानाश्रयी परम्परा से हटकर अक्षरअनन्य ने इन साखियों की रचना क्रमबद्ध रूप में की है। इनमें शिव-शक्ति के अभेद तथा साधना सिद्धान्तों का निरूपण है।

---

1. अक्षरअनन्य, गुणनबत्तीसी २६; विवेकतरंग ८।३, ९।३।
सिद्धान्त बोध—४६; साखी—५७ आदि।

ग. गुणनबत्तीसी : यह शिव-शक्ति को चेतन ब्रह्म मानकर उनके स्तवन में रची गई है ।

३. शैव कथानक

महिमा समुद्र : यह एक प्रबन्ध काव्य है जिसमें शिवपुराण के काशी खण्ड का कथानक ग्रहण किया गया है । इसमें जलन्धर-वध तथा ध्रुव-कृष्ण आदि की शिव-भक्ति विषयक कथाओं द्वारा शिव को सर्वश्रेष्ठ देवता और उनकी भक्ति की महत्ता का प्रतिपादन है ।

४. योग

क. ज्ञानयोग : इसकी रचना साधना, सम्बोधन, धारणा, अनहद नाद और विराद्-ब्रह्म नामक पाँच प्रकरणों में हुई है । साधना प्रकरण में परावाक् को सूक्ष्म तथा विराट् रूप में सर्वव्यापक बताते हुए अनहद आलाप को सुनना ही ज्ञानयोग माना है । यह परावाक् या अनहद नाद ही शिव नाद है । सम्बोधन प्रकरण में मनोनिग्रह पर बल है । धारणा में बाह्य चित्तवृत्तियों के निरोध द्वारा चित्त के समाधिस्थ होने का वर्णन है । आगे अनहद (शिव) नाद के भासित होने की स्थिति में है । तब ब्रह्म की अनुभूति और पिण्ड तथा ब्रह्माण्ड के एकात्म का प्रतिपादन है । जब साधक को यह अनुभूति होने लगती है कि मूलाधार चक्र ही पृथ्वी, मणिपूर चक्र नीर, उदर की रिक्तता आकाश, नाभिकमल में अग्नि, प्रत्येक अंग में वायु का सचार है तथा नेत्रद्वय सूर्य-चन्द्र, रोमावली वनस्पतियाँ, रक्तवाहक धमनियाँ सरितायें त्रिगुण सृजक-पालक-संहारक शक्तियाँ और आत्मा ही निर्गुण ब्रह्म है तब वह पूर्ण स्थिति प्राप्त कर लेता है ।

ख. सिद्धान्तबोध : इसमें शक्ति-सिद्धान्तों, भक्ति तथा ज्ञानयोग बताने के अतिरिक्त अष्टांग योग के साथ षट्चक्रों का विशद वर्णन है ।

ग. शृङ्गार योग : इसमें अक्षरअनन्य ने योग को सर्वग्राही बनाने के लिए उसका वर्णन सरस तथा आकर्षक रूप में किया है । इड़ा, पिंगला तथा सुषुम्ना नाड़ियों के माध्यम से महा-कुण्डलिनी रूप शक्ति का सहस्रार में स्थित शिव से संयोग ही अभीप्सित है । यही सामरस्य तथा निर्वाण की स्थिति है ।

जिस प्रकार पति के साथ सोई पत्नी स्वप्न में बिछुड़कर भटकती है उसी प्रकार अज्ञानावस्था में साधक पिण्ड स्थित कुण्डलिनी-शक्ति को विस्मृत कर इधर-उधर दिग्भ्रमित होता फिरता है । ग्रन्थ में मुग्धा तथा नवागता की प्रेम-क्रीड़ाओं और अभिजातवर्गीय शीलवती नायिका की चेष्टाओं की शृंगारिक शैली में ही साधना की विविध स्थितियों का वर्णन है । आराध्य के प्रति साधक का प्रेम कामी और कामिनी के समान ही होना चाहिये ।

घ. हरिहर-संवाद : इसे 'योगशास्त्र' भी कहा गया है। योग विषयक जिज्ञासाओं के समाधान हेतु कृष्ण कैलास पर शिव के पास जाते हैं और उन दोनों के संवाद रूप में ही इस ग्रन्थ की रचना हुई है। २२५ छन्दो की इस कृति में कृष्ण को शिव द्वारा योग-शिक्षा प्राप्त करते चित्रित किया गया है। मनुष्य देवों की, देव ईश्वर की और ईश्वर नाद की उपासना करते हैं। यह नाद भी अनहद में विलीन हो जाता है इसलिए मनुष्य को वही ध्यातव्य है।

ङ. अष्टांग योग : ब्रजभाषा गद्य मे रचित इस ग्रन्थ में अष्टांग योग का वर्णन है।

५. भक्ति

क. सिद्धान्त बोध : भक्ति, योग और ज्ञान मार्गों को एक ही लक्ष्य सिद्धि का माध्यम बताते हुए[1] अक्षरअनन्य ने भक्ति को कायिक, वाचिक और मानसिक—त्रिधा विभाजित किया है। इनमें से किसी भी मार्ग का आश्रय लिया जा सकता है। भक्ति के दस लक्षणों मे उन्होने गुरु-आस्था, तन्मयता, शील, सन्तोष, धैर्य, उत्साह, सत्य, दया, दम तथा आराध्य मे चित्त के स्थिरीकरण को रखा है।

ख. निरधारशतक : यह ज्ञान, नीति और भक्तिपरक १०० दोहो का संग्रह है। भक्ति का प्रतिपादन करते हुए वे कहते हैं कि शरीर तथा संसार क्षणभंगुर हैं और मानव जीवन का लाभ भक्ति ही है।[2]

६. गणेश स्तुति

गणेशाष्टक : यह गणेश के स्तवन में ८ त्रिभङ्गी छन्दो की रचना है।

७. ब्रह्म-निरूपण

क ज्ञानतरंग : इसके अन्तर्गत स्थावर-जंगम, देव-असुर, राम-रावण, कृष्ण-कंस आदि सबको ब्रह्म का ही रूप मानकर ब्रह्म के सर्वव्यापकत्व का निरूपण है।

ख. विवेकतरंग : इसमें अखिल विश्व में एक ही शक्ति की परिव्याप्ति विवेचित है।

८. नीति एवं ज्ञान

क. उत्तर-मालिका : यह कृष्ण तथा अर्जुन के संवाद रूप में रचित नीति एवं ज्ञानपरक कृति है।

---

१. वही, सिद्धान्त बोध, १५५
२. वही निरधारशतक, ३२

ख. भक्ति भावना : इसमें राजाओ की नीति का उपदेश है ।

ग. वैराग्य तरंग : रागादि दोषों का विकार बताकर उनसे विरक्ति के लिए इसकी रचना हुई है ।

९. भ्रमर गीत

प्रेमदीपिका : कृष्ण, उद्धव और गोपियो को लेकर हिन्दी के बहुत-से कवियो ने भ्रमरगीत-काव्य रचे हैं । इनकी रचना प्रायः स्फुट काव्य के रूप मे हुई है परन्तु अक्षरअनन्य ने परम्परा से हटकर अपने भ्रमरगीत को प्रबन्ध काव्य के रूप में रचा है । इसकी अन्यतम विशेषता है गोपियों के प्रेम-भाव का उसी अनन्यता वर्णन से जिससे निर्गुण ब्रह्म का प्रतिपादन किया । वेदान्त में सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य तथा सायुज्य मुक्तियाँ मानी गई हैं । प्रथम तीन मे पुनर्जन्म भी सम्भव है जबकि सायुज्य मुक्ति मे साधक की आत्मा का ब्रह्म में विलय हो जाता है । प्रेमदीपिका में अक्षरअनन्य ने उसी की प्राप्ति पर बल दिया है ।

अक्षरअनन्य की रचनाओं के प्रस्तुत विवेचन से स्पष्ट हो जाता है कि उन्होंने जहाँ शिवपुराण के कथानक को लेकर महिमा समुद्र का प्रणयन किया है वहीं श्रीमद्भागवत को आधार बनाकर प्रेमदीपिका रची है । एक ओर सिद्धान्त बोध तथा निरधारशतक में भक्ति का निरूपण है तो ज्ञान योग, शृंगार योग, हरिहर सवाद, अष्टागयोग में योग का प्रतिपादन है । शैव धर्म से विशेष प्रभावित होने के कारण ऐसे ग्रन्थों की अधिक सख्या होते हुए भी वे कट्टर शैव नही हैं । शिव और विष्णु के समन्वय भाव को प्रदर्शित करने के लिए उन्होंने शिव को (वैष्णव) चक्र धारण किए दिखाया है ।[१] इतना ही नहीं शिव प्रेममुग्ध होकर कृष्ण से वार्ता-सुख प्राप्त करने के लिए नारी रूप में उनके पास आते हैं ।[२] हरिहर सवाद की रचना तो कवि ने हरिहर के ही अनुग्रह से की है ।[३] त्रिदेव तो एक ही सत्ता के त्रिगुण भेद से तीन रूप विशेष हैं । वे एक से ही तीन हो जाते हैं और तीनों एक हैं—जैसे यज्ञोपवीत के तीन धागे । ज्ञानी उन्हें एक और अज्ञानी भिन्न मानते हैं ।[४] वह एक ही ब्रह्मा रूप से सृष्टि, विष्णु रूप से पालन और रुद्र रूप से सहार करता है ।[५]

---

१. वही, महिमा समुद्र, २५१

२. वही, प्रेमदीपिका ३४-३५

३. "जोग शास्त्र सिद्धान्त मत, निज हरिहर सवाद ।
सो भाषा करि कहत हौं, हरिहर कृपा प्रसाद ।।"—वही, हरिहर-संवाद, ४

४. वही, अक्षरअनन्य के चिट्ठे, ४।६

५. वही, ज्ञान पंचासिका, २५

वे ब्रह्मचारी-सन्यस्त वैरागी, वानप्रस्थी-गृहस्थ, शैव-वैष्णव, ब्रह्मा, राम अथवा कृष्ण के उपासक आदि कोई न होकर निष्पक्ष हैं और सबको मानने वाले भी हैं।[१] शून्य, शब्द, ज्योति, महादेव, ब्रह्मा, विष्णु, राम, कृष्ण आदि उसी एक के विविध नाम तथा रूप है।[२] ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, शक्ति, लक्ष्मी, पृथ्वी, जल, अग्नि, पवन, आकाश, चन्द्र, सूर्य आदि छोटे-बडे न होकर उस एक परब्रह्म के अग स्वरूप हैं, इसलिए किसी एक की उपासना और अन्य की निन्दा नहीं करनी चाहिए।[३] अन्य देवता की निन्दा का उन्होंने कट्टरता से खण्डन किया है।[४] फिर भी उनका परब्रह्म तो विष्णु, शिव, राम, कृष्ण आदि सबसे परे[५] शब्द रूप है।[६] शिव, विष्णु आदि तो अपने-अपने लोक के अधिपति हैं, जो जिसकी भक्ति करता है उसे वही मिल जाता है।[७] देवता, अवतार, मनुष्य, पत्थर आदि जिसे इष्ट मान लो उसीसे फल की प्राप्ति हो जाती है[८]

१. नही ब्रह्मचारी न बिरागी न संन्यासी हम,
नही वानप्रस्थ न ग्रहस्थ अनुसारे हैं।
× × ×
आतम प्रकास ग्यान अनुभो 'अनन्य' भने,
हम हैं निपच्छ पच्छ सबई हमारे हैं।।—वही, वैराग्य तरंग, १३

२. वही, ज्ञान तरंग १, अक्षरअनन्य के चिट्ठा २।१४, ज्ञान पचासिका १६, निरधार-शतक ८८

३. वही, अक्षरअनन्य के चिट्ठा, १३।६-१३

४. वही, अक्षरअनन्य के चिट्ठा, ४।३; १२।१ (उपासना बोध-१८)

५. वही, विवेकतरग, १४

६ वही, ज्ञानयोग, अनहदनाद प्रकरण-५

७. "भागवत में क्रिस्नजू सों ईस्वर कहत हैं। रामायन में रामजू सों ईस्वर कहत है। बिस्नुपुरान में बिस्नु सों ईस्वर कहत है। सिवपुरान में महादेवजू सों ईस्वर कहत हैं।' जु जाकी भक्ति और सु ताही मिले। अरु जु आसंका होइ के इन सब सों ईस्वर काहे तें कह्यो सु जैसे अपने-अपने देस के राजा तैसे अपने-अपने लोक के देवता। ता लोक को सोई ईस्वर है। अरु या लोक में सबकी ही भक्ति है। कोउ काहू को भक्त कोउ काहू को भक्त। जु जाको भक्त है, सु ताही मिलत है।"
—वही, अष्टाग योग, पृ० ५००

८. "देवता सों अवतार सो मनुष सो पाथर सों जासों मानि लीजे के येही हमारे इष्ट हैं, ईस्वर है तो वही ईस्वर फलदाता है।, जो यह मानि लीजे के सब ही में है तो वही है। जो एक में मानो तो एक भयो अरु सब में एक मान्यो तो एक भयो यह तो एक है, मानि मनी
—वही, अष्टाग योग, पृ० ४९८

क्योंकि इन सबमें वही एक परिव्याप्त है।[1] एक से अनेकत्व भाव तो उसकी लीला है।[2] ज्ञानियों को तो अनेकत्व में भी एकत्व परिलक्षित होता है[3] फिर वेद-वेदान्त में भी तो एक का ही प्रतिपादन है।[4] वह तत्वस्वरूप तो एक ही है।[5]

**सहजोबाई**

सहजोबाई ने 'सतगुरु महिमा का अंग' में अपनी गुरु-परम्परा बताते हुए 'हरि ते गुरु की विशेषता' शीर्षक अंग में अपने गुरु चरनदास को भगवान् से भी अधिक प्रिय माना है। वे हरि को त्यागने के लिए तैयार हैं, परन्तु गुरु को नहीं।[6] गुरु की महिमा का वर्णन करते हुए उन्होंने चरनदास को ज्ञान, योग तथा भक्ति-तीनों में निष्णात बताया है। जिस प्राणी की जैसी अभिरुचि होती है, उसको वे वैसी ही शिक्षा देते हैं।[7] गुरु-भक्त सहजो ने चरनदास के चरणों में बैठकर योग तथा भक्ति दोनों का उपदेश प्राप्त किया था। यही कारण है कि उनकी रचना में दोनों मार्गों का वर्णन मिलता है। दुष्टों के तानों द्वारा योग और भक्ति की दृढ़ता होने का विश्वास करने से उनकी इन दोनों के प्रति आस्था प्रकट होती है।[8] एक स्थान पर उन्होंने स्पष्ट कहा है—

जोगी पावै जोग सूँ, ज्ञानी लहै विचार।
सहजो पावै भक्ति सूँ, जाके प्रेम अधार॥[9]

योग की दृष्टि से सहजो ने जिह्वा और तालु के बिना ऐसा जाप करने का आह्वान किया है जिसमें 'सहज' से ध्यान लगा रहे।[10] उनका कहना है कि निर्वाण प्राप्ति के लिए मन और इन्द्रियों को बस में करके धैर्यपूर्वक अनहद नाद की

---

१. वही, ज्ञान पंचासिका, ५०
२. वही, विवेकतरंग, ४
३. वही, ज्ञानतरंग, ७-८
४. वही, अनन्य प्रकाश, ४४
५. वही, अष्टांग योग, पृ० ४८७
६. चरनदास पर तन मन वारूँ। गुरु न तजूँ हरि कूँ तजि डारूँ।
—सहजोबाई की बानी, हरि तें गुरु की विशेषता १२।६
७. वही, सतगुरु महिमा का अंग—६ मिश्रित पद, पृ० ४६, राग मलार १
८. वही, दुष्ट लक्षण—१८
९. वही निर्गुन सगुन संशय निवारन भक्ति का अंग ११
१०. वही, अजपा गायत्री का अंग, १

वे ब्रह्मचारी-सन्यस्त वैरागी, वानप्रस्थी-गृहस्थ, शैव-वैष्णव, ब्रह्मा, राम अथवा कृष्ण के उपासक आदि कोई न होकर निष्पक्ष है और सबको मानने वाले भी हैं।[1] शून्य, शब्द, ज्योति, महादेव, ब्रह्मा, विष्णु, राम, कृष्ण आदि उसी एक के विविध नाम तथा रूप है।[2] ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, शक्ति, लक्ष्मी, पृथ्वी, जल, अग्नि, पवन, आकाश, चन्द्र, सूर्य आदि छोटे-बड़े न होकर उस एक परब्रह्म के अंग स्वरूप हैं, इसलिए किसी एक की उपासना और अन्य की निन्दा नहीं करनी चाहिए।[3] अन्य देवता की निन्दा का उन्होंने कट्टरता से खण्डन किया है।[4] फिर भी उनका परब्रह्म तो विष्णु, शिव, राम, कृष्ण आदि सबसे परे[5] शब्द रूप है।[6] शिव, विष्णु आदि तो अपने-अपने लोक के अधिपति हैं, जो जिसकी भक्ति करता है उसे वही मिल जाता है।[7] देवता, अवतार, मनुष्य, पत्थर आदि जिसे इष्ट मान लो उसीसे फल की प्राप्ति हो जाती है[8]

१. नही ब्रह्मचारी न बिरागी न संन्यासी हम,
नही वानप्रस्थ न ग्रहस्थ अनुसारे हैं।
× × ×
आतम प्रकास ग्यान अनुभो 'अनन्य' भने,
हम हैं निपच्छ पच्छ सबई हमारे हैं॥—वही, वैराग्य तरंग, १३

२. वही, ज्ञान तरंग १, अक्षरअनन्य के चिट्ठा २।१४, ज्ञान पचासिका १६, निरधार-शतक ८८

३. वही, अक्षरअनन्य के चिट्ठा, १३।६-१३

४. वही, अक्षरअनन्य के चिट्ठा, ४।३; १२।१ (उपासना बोध-१८)

५. वही, विवेकतरग, १४

६. वही, ज्ञानयोग, अनहदनाद प्रकरण-५

७. "भागवत में कृष्नजू सों ईस्वर कहत हैं। रामायन में रामजू सों ईस्वर कहत हैं। बिष्नुपुरान में विष्नु सों ईस्वर कहत हैं। सिवपुरान में महादेवजू सो ईस्वर कहत हैं। जु जाकी भक्ति और सु ताही मिले। अरु जु आसंका होइ के इन सब सो ईस्वर काहे तें कह्यो सु जैसे अपने-अपने देस के राजा तैसे अपने-अपने लोक के देवता। ता लोक की सोई ईस्वर है। अरु या लोक मे सबकी ही भक्ति है। कोउ काहू को भक्त कोउ काहू को भक्त। जु जाको भक्त है, सु ताही मिलत है।"
—वही, अष्टांग योग, पृ० ५००

८. "देवता सों अवतार सो मनुष सों पाथर सों जासो मानि लीजे के येही हमारे इष्ट हैं, ईस्वर है तो वही ईस्वर फलदाता है। जो यह मानि लीजे के सब ही में है तो वही है। जो एक में मानो तो एक भयो अरु सब में एक मान्यो तो एक भयो। वह तो एक है, मानि भलो।" —वही, अष्टांग योग, पृ० ५९६

क्योंकि इन सबमें वही एक परिव्याप्त है।[१] एक से अनेकत्व भाव तो उसकी लीला है।[२] ज्ञानियों को तो अनेकत्व में भी एकत्व परिलक्षित होता है[३] फिर वेद-वेदान्त में भी तो एक का ही प्रतिपादन है।[४] वह तत्वस्वरूप तो एक ही है।[५]

**सहजोबाई**

सहजोबाई ने 'सतगुरु महिमा का अंग' में अपनी गुरु-परम्परा बताते हुए 'हरि तें गुरु की विशेषता' शीर्षक अंग में अपने गुरु चरनदास को भगवान् से भी अधिक प्रिय माना है। वे हरि को त्यागने के लिए तैयार हैं, परन्तु गुरु को नहीं।[६] गुरु की महिमा का वर्णन करते हुए उन्होंने चरनदास को ज्ञान, योग तथा भक्ति-तीनों में निष्णात बताया है। जिस प्राणी की जैसी अभिरुचि होती है, उसको वे वैसी ही शिक्षा देते हैं।[७] गुरु-भक्त सहजो ने चरनदास के चरणों में बैठकर योग तथा भक्ति दोनों का उपदेश प्राप्त किया था। यही कारण है कि उनकी रचना में दोनों मार्गों का वर्णन मिलता है। दुष्टों के तानों द्वारा योग और भक्ति की दृढ़ता होने का विश्वास करने से उनकी इन दोनों के प्रति आस्था प्रकट होती है।[८] एक स्थान पर उन्होंने स्पष्ट कहा है—

जोगी पावै जोग सूँ, ज्ञानी लहै विचार।
सहजो पावै भक्ति सूँ, जाके प्रेम अधार।।[९]

योग की दृष्टि से सहजो ने जिह्वा और तालु के बिना ऐसा जाप करने का आह्वान किया है जिसमें 'सहज' से ध्यान लगा रहे।[१०] उनका कहना है कि निर्वाण प्राप्ति के लिए मन और इन्द्रियों को बस में करके धैर्यपूर्वक अनहद नाद की

---

१. वही, ज्ञान पंचासिका, ५०
२. वही, विवेकतरंग, ४
३. वही, ज्ञानतरग, ७-८
४. वही, अनन्य प्रकाश, ४४
५. वही, अष्टांग योग, पृ० ४८७
६. चरनदास पर तन मन वारूँ। गुरु न तजूँ हरि कूँ तजि डारूँ।
—सहजोबाई की बानी, हरि तें गुरु की विशेषता १२।६
७. वही, सतगुरु महिमा का अंग—६ मिश्रित पद, पृ० ४६, राग मलार १
८. वही, दुष्ट लक्षण—१८
९. वही निर्गुन सगुन संशय निवारन भक्ति का अंग ११
१०. वही, अजपा गायत्री का अंग, १

साधना करनी चाहिए ।[१] इसके लिए अष्टांग योग का पालन आवश्यक है ।[२] इस पिपीलिका मार्ग से सहजो स्वयं शून्य में पहुँच चुकी हैं,[३] जहाँ बिना बिजली के जगमग ज्योति तथा बिना सीप के मोती उत्पन्न होते हैं[४] और वह अमृत-रस का पान करती हैं। यहाँ के आनन्द का वर्णन नहीं किया जा सकता है ।[५] इस शून्य-समाधि की दशा में दिन और रात कुछ भी नही होता है ।[६] परन्तु सहजो को एकमात्र योग ही स्वीकार्य नहीं। वे शून्य-समाधि निद्रा के लिए ग्रहण करती हैं। जागते समय तो निष्काम भक्ति और भगवद् नाम का जाप ही श्रेष्ठ है ।[७] उनकी योग-साधना भी भक्तिमय है । इसके अन्तर्गत देह ही मन्दिर है जिसमें हृदय-स्थल पर धूप देनी चाहिए और समता के बन्धन, क्षमा के फूल तथा मधुर वाणी के भोग के साथ अनहद का घण्टा बजाना चाहिए ।[८]

सहजोबाई ने इष्ट के स्वरूप तथा भक्ति को व्याख्यायित करने के लिए अलग से दो अंगों की रचना की है । 'सच्चिदानन्द का अंग' में उन्होंने बताया है कि वह नित्य, शाश्वत तथा अनादि है ।[९] उसका कोई रूप, वर्ण, देह, इष्ट-मित्र, गृह तथा जाति-पाँति भी नही है ।[१०] कीड़ो से वह घटता नहीं और पानी से भीगता नही ।[११] आग जला नही सकती, शस्त्र काट नही सकते, धूप सुखा नहीं सकती तथा वायु उड़ा नही सकती ।[१२] स्पष्ट है कि सहजो का प्रस्तुत वर्णन गीता के आत्म-स्वरूप के विवरण से साम्य रखता है ।[१३] 'निर्गुन सगुन सशय निवारन भक्ति का अंग' में उन्होंने कहा

---

१. वही, सोलह तिथि निर्नय, पांचे १-२, मिश्रित पद, पृष्ठ ५३ राग असावरी, ३
२. वही, सोलह तिथि निर्नय, आठें, नौमी
३. चिउंटी जहाँ न चढ़ि सके, सरसों न ठहराय ।
सहजो कूँ वा देश में, सतगुरु दई बसाय ।। वही, गुरु महिमा, ५३
४. वही, सोलह तिथि निर्नय, छह
५. वही, मिश्रित पद, पृष्ठ ५३, राग बसंत ५, ६
६. वही, साध लक्षण—३५; मिश्रित पद, पृष्ठ ४९, राग सोरठा २।२-४
७. वही, साध लक्षण २४
८. वही, मिश्रित पद, पृष्ठ ५४-५५, राग बसंत, १
९. वही, सच्चिदानन्द का अंग, १, ४, ८
१०. वही, सच्चिदानन्द का अंग ३
११. वही, सच्चिदानन्द का अंग २
१२. वही, सच्चिदानन्द का अंग ५
१३. २ २०, २३ आदि

है कि उसके स्वरूप, नाम, कौतुक तथा वेश अनेक हैं।[1] वह निराकार और निर्गुण ही नहीं साकार तथा सगुण भी है।[2] भक्तिवश भक्तों के उद्धार तथा दुष्टों के संहार हेतु उसने अयोध्या और व्रज में अवतार लिए थे।[3] चौबीस अवतारों में राम कृष्ण पूर्ण अवतार थे, जिनकी महिमा अवर्णनीय है।[4] वेद जिसे नेति-नेति कहते हैं, ब्रह्मा आदि जिसका ध्यान करते हैं, जो संयम साधन आदि से भी अगम्य है तथा जो अनन्त लोकों का निर्माण और संहार करता है उस आदि निरंजन ने कृष्ण रूप में मुरली-वादन, सखियो के साथ रास-लीला तथा ग्वालो के साथ खेल किया था। नन्द, यशोदा और व्रजमण्डल धन्य हैं जहाँ भगवान् ने गोपाल का वेश धारण किया।[5]

सहजोबाई का मन को उद्‌बोधन है कि वह मोह-निद्रा मे लीन क्यों है और गोविन्द का गुण-गान तथा हरि-भक्ति क्यो नही करता। गुण-गान करने से कितने ही पतियों का उद्धार हुआ और कितनो की ही विपत्ति नष्ट हो गई। बहुत से प्राणी आवागमन के भव-जाल से मुक्त होकर मोक्ष पा गए।[6] यदि सत्संगति की नाव को चलाने के लिए दृढ़ भक्ति की (बल्ली) पतवार उपलब्ध हो जाये तो सहज ही संसार-सागर से पार उतरा जा सकता है।[7] चौरासी लाख योनियों में भ्रमण कर मनुष्य का जन्म मिला है, यदि अब भी भक्ति न की तो पुनः उन योनियों में भटकना पड़ेगा।[8] भक्ति विहीन मानव-जीवन व्यर्थ है,[9] इसलिए सहजोबाई की यही कामना है कि दृढ़तापूर्वक भक्ति कर सकें।[10]

---

१. सहजोबाई की बानी, निर्गुन सगुन संशय निवारन भक्ति का अंग, ८ तथा अजपा गायत्री का अंग ८
२. वही, निर्गुन सगुन संशय निवारन भक्ति का अंग, १
३. वही, निर्गुन सगुन संशय निवारन भक्ति का अंग, ७, ६, ४, १३।६
४. वही, निर्गुन सगुन संशय निवारन भक्ति का अंग, ५
५. वही, निर्गुन-सगुन संशय निवारन भक्ति का अंग, १२, १३।१-५
६ वही, मिश्रित पद, पृष्ठ ६१, राग बिलावल
७ वही, साध महिमा, ७
८. वही, कर्म अनुसार योनि ६५
९. वही, बैराग उपजावन का अङ्ग, ४९, जन्मदशा ७६; वृद्ध अवस्था ८७, सोलहतिथि निनय पड़िवा
१०. और साधन परनाम करि, कर जोड़ूँ सिर नाय।
यही दान मोहिं दीजिये, भक्ति करूँ चित लाय॥
—वही, निर्गुन सगुन संशय निवारन भक्ति का अंग २५

नवधा भक्ति में सहजो की पूर्ण आस्था है क्योंकि इसके द्वारा स्वय ही न अन्यों को भी तारा जा सकता है।[१] भक्ति-मार्ग में पैठने के लिए नाम-कीर्तन सीढ़ी है जिसके द्वारा आवागमन से भी मुक्ति हो जायेगी।[२] राम का स्मरण प्रकार करना चाहिए कि स्मरणकर्ता और इष्ट के अतिरिक्त किसी अन्य को उस आभास तक न हो। बैठे-चलते, खाते-पीते, सोते-जागते प्रत्येक समय स्मरण करे पुराणों तथा वेदों में भी कहा है कि किसी भी क्षण उससे विस्मृत नहीं होना चाहिए इसी प्रकार पाद-सेवन[४], अर्चन[५], वन्दन[६], आत्म निवेदन[७], साधु-सगति की महत्त्व आदि विविध स्थितियाँ सहजो की रचना में विद्यमान है।

---

१. सहजो नवधा भक्ति करीजे, आप तिरो औरन कू तारो।
—वही, मिश्रित पद, पृ० ६१, राग बिलावल,

२. गर्भवास संकट मिटे, जठर अगिन की आंच।
राम नाम ले सहजिया, मुख सू बोलो सांच।।
सील छिमा सतोष गहि, पाचो इन्द्री जीत।
राम नाम ले सहजिया, मुक्ति होन की रीति।।
काम क्रोध लोभ मोह मद, तजि भज हरि को नाम।
निस्चे सहजो मुक्ति ह्वै, लहै अमरपुर धाम।।
—वही, नाम का अग २४-२६ तथा ४, ५,
सोलह तिथि निर्णय: मावस; सात वार निर्णय : दोहा २;
बैराग उपजावन का अंग, १ आदि,

३. बैठे लेटे चालेत खान पान ब्योहार।
जहाँ तहाँ सुमरन करे, सहजो हिये निहार।।
जागत में सुमिरन करे, सोवत में लो लाय।
सहजो इकरस हीं रहे, तार टूटि नहि जाय।।
आठ पहर सुमिरन करे, बिसरे ना छिन एक।
अष्टादस और चार में, सहजो यही विवेक।।
—वही, नाम का अंग १८-२० तथा १०, १२, १७, २१-२३, २७, बेराग उपजावन का अग : २४, सात वार निर्णय; ३।६;६।१ आदि

४. वही, मिश्रित पद, पृष्ठ ५६, राग ललित १, सात वार निर्णय, ७
५. वही, मिश्रित पद, पृष्ठ ५४, राग बसंत १
६. वही, मिश्रित पद, पृष्ठ ५७, राग बिलावल,
७. वही, नाम का अंग, १, मिश्रित पद, पृष्ठ ५७, राग-बिलावल
८. वही, सोलह तिथि निर्णय, पड़िवा आदि।

सहजो ने एक पद में ससार की नश्वरता का स्मरण दिलाते हुए सत्संगति और हरिहर के नाम-जाप का प्रबोधन दिया है। उनका कहना है कि जो समय बीत रहा है वह पुनः वापिस नही आयेगा। कुटुम्ब-परिवार वास्तविक हितैषी नहीं है और अन्त समय कोई भी उपयोगी सिद्ध नही होगा। केवल सत्सगति और हरिहर के जाप से ही कल्याण सम्भव है।[1] प्रस्तुत पद में आराध्य के लिए हरिहर शब्द का प्रयोग उस परम्परा का प्रमाण है जिसके अन्तर्गत हरिहर को विष्णु का ही एक रूप माना गया है। सहजोबाई ने एकेश्वर मे विश्वास करते हुए[2] उसके विविध अवतारों को मान्यता दी है। इनमें से उन्हें कृष्णावतार ही अधिक प्रिय है, क्योंकि उन्होने —

१. अवतार के कारणों और परमात्मा के स्वरूप का वर्णन गीता से प्रभावित होकर किया है;[3]

२. कृष्णावतार का विस्तृत विवरण दिया है;[4]

३. गीता के उस कथन को मान्यता दी है कि समस्त चराचर में कृष्ण का ही निवास है अर्थात् कृष्ण ही परब्रह्म हैं,[5]

और वे स्वय कहती हैं—

क. गुविन्द-गुन क्यो नहि गावो।
× × ×
ताकी अस्तुति सेस करत है, सिव ब्रह्मादिक सीस नवावै ।।

ख. परो मन हरि गुन गावत बान।
बिन गोपाल और जो भाखै, तौ नोहि गुर की आन ।।

---

१. हरिहर जप लेनी औसर बीतो जाय।
जो दिन गये सो फिर नहि आवे, कर विचार मन लाय ।।
या जग बाजी साच न जानो, तामे मत भरमाय।
कोइ किसी का है नहि बौरे, नाहक लियो लगाय ।।
अत समय कोइ काम न आवै, जब जम देहि बोलाय।
चरनदास कहे सहजोबाई, सत सगत सरनाय ।।
—वही, मिश्रित पद, पृष्ठ ५४, राग काफी

२ सहजो बाई की बानी, निर्गुन सगुन संशय निवारन भक्ति का अग, १३।७, १४ आदि;

३. वही, निर्गुन सगुन संशय निवारन भक्ति का अग ४, ६, ७; सच्चिदानन्द, अग १ ४, ५ आदि;

४ वही, निर्गुन सगुन संशय निवारन भक्ति का अंग १२, १३ आदि;

५. वही, निर्गुन, सगुन संशय निवारन भक्ति का अंग ६

ग. मेरे एक मिर गोपाल और नहीं को भाई ।।[१]

इस प्रकार सहजोबाई के इष्टदेव श्रीकृष्ण हैं और उनके प्रति प्रगाढ़ अनन्यती के कारण उन्हें कहना पड़ता है —

हरि की भक्ति माहिं चित देवै । पद पंकज बिन और न सेवै ।।
आन धरम कूँ संग न लेवै । फलन कामना सब परिहरै ।।[२]

प्रस्तुत पद मे आराध्य के लिए हरिहर शब्द का प्रयोग इसका प्रमाण है कि वे हरिहर को कृष्ण का ही एक स्वरूप समझती हैं।

निर्गुण काव्य के इस विवेचन से स्पष्ट हो जाता है कि उसमें शैव और वैष्णव प्रवृत्तियों का समन्वय तथा एकेश्वरवाद की भावना आद्योपान्त परिव्याप्त है। यदि उसमें एकेश्वरवाद की स्थापना के लिए निर्गुण-निराकार के अवतारों में आस्था प्रकट की गई है तो साधना-मार्ग में शैव योग तथा वैष्णव नारदी भक्ति—दोनों का आश्रय लिया गया है। सहिष्णुता तथा समन्वय की यह दीर्घकालीन भावना गुरु-परम्परा से विकसित होती रही है। सहजोबाई ने अपनी गुरु-परम्परा का उल्लेख सुकदेव से किया है। यह उनके गुरु चरणदास के गुरु अर्थात् सहजो के 'दादा गुरु' थे। सहजोबाई ने बताया है कि उनके गुरु चरणदास भक्ति तथा योग दोनों मे निष्णात थे और पात्र की अभिरुचि अथवा अनुकूलता के अनुसार उसे इनमे से किसी को भी शिक्षा देते थे।[३] चरणदास को भक्ति तथा योग की यह नौका अपने गुरु सुकदेव से मिली थी।[४] हम देख चुके हैं कि स्वयं सहजोबाई को इन दोनों नौकाओं का आश्रय प्राप्त था। चरणदास ने जहाँ ब्रजचरित्र या ब्रजचरित्तवर्णन, भक्तिपदार्थवर्णन, भक्ति-सागर आदि भक्तिपरक कृतियों का प्रणयन किया वहीं अष्टांगयोगवर्णन, योगसन्देह-सागर, ज्ञानस्वरोदय आदि योग के ग्रन्थ भी रचे। योग, भक्ति तथा ज्ञान की समन्वय-साधना के विषय मे चरणदास ने स्वयं कहा है—

योगयुक्ति हरिभक्ति करि, ब्रह्मज्ञान दृढ़ करि गह्यो।
आतम तत्व विचारि के, अजपा में सनि मन रह्यो ।।[५]

---

१. सहजो बाई की बानी, मिश्रित पद, क्रमशः पृष्ठ ६१, राग बिलावल; पृष्ठ ६०, राग सारग; ३, पृष्ठ ६२, राग जैजैवन्ती २
२. वही, मिश्रित पद, पृष्ठ ५६, राग ललित १
३. वही, सतगुरु महिमा का अंग ६; मिश्रित पद, पृ० ५०, रागमलार १।३
४. वही, सतगुरु महिमा का ५।१-३
५. वही, पृ० ६०३ पर भक्तिसागर-ज्ञानस्वरोदय (१६११) पृ० १५६ से उद्धृत।

चरणदास ने तो चरणदासी सम्प्रदाय का भी प्रवर्तन किया । इस सम्प्रदाय में राधा-कृष्ण की उपासना होने के कारण इसे वैष्णव समझा जाता है परन्तु रामदास गौड ने योग की प्रमुखता मानकर इसे योगमत का एक पथ माना है ।[१] अन्ततः यह योग और भक्ति दोनों का समन्वय है ।

अन्य निर्गुण भक्त-कवियों में **धना** प्रारम्भ में मूर्तिपूजक और बाद में एकेश्वरवादी हो गए ।[२] **धरमदास** प्रारम्भ में शालग्राम तथा गोपाल के भक्त थे जब कि आगे चलकर एकेश्वरवादी कबीर के अनुयायी तथा उनके शिष्य बने ।[3] सन्त **बाबालाल** विशुद्ध एकेश्वरवादी थे और उन्होंने राम या हरि के रूप में सभी धर्मों या सम्प्रदायों के उपास्यदेव परमात्मा को स्वीकार किया था ।[४] **यारी साहब** ने एकेश्वर में आस्था प्रकट की है[५] तथा **किनाराम अघोरी** ने भक्त शिवाराम और कालूराम दोनों गुरुओं के मर्यादा-पालन हेतु मारुफपुर, नयीडीह, परानापुर व महुवर मे वैष्णव मत तथा रामगढ़ एवं कृमिकुण्ड (वाराणसी), देवल (गाजीपुर) व हरिहरपुर (जौनपुर) मे अघोरमत के मठो को स्थापित किया । उनकी वैष्णव भावनाओं वाले पद रामरमाल, रामचपेटा तथा राममगल में संग्रहीत हैं जबकि विवेकसार एक योगपरक ग्रन्थ है ।[६] इसी प्रकार **भीखा** ने ईश्वर को अधिकतर राम तथा हरि कहा है परन्तु उनकी रचना मे अनहद की गूँज रही है ।[७]

● ●

१. हिन्दुत्व, पृ० ७०७
२ हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास, पृ० २२२
३. वही, पृ० २६९
४ उत्तरी भारत की सन्त परम्परा, पृ० ५२६
५. अलिफ एक अविनासी देव ।
—सन्त-साहित्य, पृ० ४०७ पर यारी साहब की रत्नावली, पृष्ठ ७ से उद्धृत
६. उत्तरी भारत की सन्त परम्परा, पृ० ६३१-६३२
७. हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास, पृ० २८६

परिशिष्ट ग

# सन्दर्भ तथा आधार-ग्रन्थ

## वैदिक और संस्कृत


यजुर्वेद

श्वेताश्वतर उपनिषद्

बृहदारण्यक उपनिषद्

अपराजितपृच्छा : भुवनदेव
  ओरियण्टल इन्स्टीट्यूट, बड़ौदा, १९५० ई०

कथासरित्सागर
  बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, १९६० ई०

कुमारसम्भव (कालिदास ग्रन्थावली)
  भारत प्रकाशन मन्दिर, अलीगढ़, २०१९ वि०

कूर्मपुराण
  संस्कृत संस्थान, बरेली

पातंजल योगसूत्रम्
  गीताप्रेस, गोरखपुर, २०२८ वि०

भविष्यपुराण
  संस्कृति संस्थान, बरेली

मत्स्यपुराण
  हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग, २००३ वि०

लिंगपुराण
  नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ, १८९७ ई०

वायुपुराण
  हिन्दी साहित्य सम्मेलन प्रयाग २००७ वि०

शिवपुराण
वेंकटेश्वर प्रेस, बम्बई

स्कन्दपुराण
नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ, १९०८ ई०

## हिन्दी : काव्य

अक्षरअनन्य (ग्रन्थावली)
मध्यप्रदेश शासन साहित्य परिषद्, भोपाल, प्रथम संस्करण, २०२६ वि०

कबीर-ग्रन्थावली
हिन्दी परिषद् प्रकाशन, प्रयाग वि० वि०, १९६१ ई०

कवित्त-रत्नाकर
हिन्दी परिषद् प्रकाशन, प्रयाग वि० वि०, १९३६ ई०

कवितावली
गीता प्रेस, गोरखपुर, सोलहवाँ सस्करण, २०१६ वि०

कीर्तिलता : सं० डॉ० उमेश मिश्र
मैथिली साहित्य समिति, इलाहाबाद, १९६० ई०

कुम्भनदास (पद सग्रह)
विद्या विभाग काँकरौली, २०१० वि०

केशव कौमुदी (रामचन्द्रिका)
रामनारायणलाल बेनीमाधव, २०१८ वि०

कृष्णदास (पद संग्रह)
विद्या विभाग, काँकरौली, २०१९ वि०

गीतावली
गीता प्रेस, गोरखपुर, दशम् सस्करण, २०१९ वि०

गोविन्दस्वामी (पद सग्रह)
विद्या विभाग, काँकरौली, २००८ वि०

गोसाईं-चरित
वाणी वितान प्रकाशन, वाराणसी, २०११ वि०

घनआनन्द ग्रन्थावली
वाणी वितान प्रकाशन, वाराणसी, २००९ वि०

चांदायन
प्रामाणिक प्रकाशन, आगरा, १९६७ ई०

छीतस्वामी (पद संग्रह)
विद्या विभाग, कांकरौली, २०१२ वि०
जानकीमंगल
गीता प्रेस, गोरखपुर, २०२० वि०
जायसी-ग्रन्थावली
नागरी प्रचारिणी सभा, वाराणसी, २०१७ वि०
तुलसी ग्रन्थावली (प्रथम खण्ड) : सं० पं० सीताराम चतुर्वेदी
अखिल भारतीय विक्रम परिषद् काशी, २०२८ वि०
दादूदयाल की बानी
बेलविडियर प्रिंटिंग वर्क्स, इलाहाबाद, १९६३ ई०
देव-सुधा
गंगा पुस्तकमाला कार्यालय, लखनऊ, चतुर्थ संस्करण, २०२० वि०
दोहावली
गीता प्रेस, गोरखपुर, सोलहवाँ संस्करण, २०१९ वि०
नन्ददास ग्रन्थावली (२ भाग)
प्रयाग विश्वविद्यालय, प्रयाग, १९४२ ई०
नानकवाणी
मित्र प्रकाशन, इलाहाबाद
पद्मावत : स० डॉ० माताप्रसाद गुप्त
भारती भण्डार, इलाहाबाद, प्रथम संस्करण, १९६३ ई०
परमानन्दसागर
भारत प्रकाशन मन्दिर, अलीगढ
पार्वतीमंगल
गीता प्रेस, गोरखपुर, चतुर्थ संस्करण, २०१८ वि०
पुरुष-परीक्षा
लक्ष्मी वेंकटेश्वर प्रेस, बम्बई, १९८४ वि०
बरवैरामायण
गीता प्रेस, गोरखपुर, तृतीय संस्करण, २०१९ वि०
बिहारी-रत्नाकर
ग्रन्थकार, शिवाला, वाराणसी, १९६० ई०
मधुमालती
मित्र प्रकाशन इलाहाबाद १९६१ ई०

मलूकदासजी की बानी
बेलविडियर प्रिंटिंग वर्क्स, इलाहाबाद, चतुर्थ संस्करण, १९७१ ई०
मीरा पदावली
हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग, ग्यारहवाँ संस्करण
मृगावती
प्रामाणिक प्रकाशन, आगरा, प्रथम संस्करण, १९६८ ई०
रसखानि ग्रन्थावली
वाणी वितान प्रकाशन, वाराणसी, तृतीय संस्करण, २०२१ वि०
रामचरितमानस
१. इण्डियन प्रेस, इलाहाबाद
२. गीता प्रेस, गोरखपुर, बारहवाँ संस्करण, २०२१ वि०
रामललानहछू
रामनारायणलाल, इलाहाबाद, द्वितीय संस्करण, १९५७ ई०
रामाज्ञा-प्रश्न
गीता प्रेस, गोरखपुर, चौथा संस्करण, २०२१ वि०
विद्यापति : सं० मित्र तथा मजूमदार
८५, ग्रे, स्ट्रीट, कलकत्ता, नवीन संस्करण, २०१० वि०
विद्यापति की पदावली
पुस्तक भण्डार, पटना, तृतीय संस्करण
विद्यापति गीत संग्रह
मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी, १९५४ ई०
विद्यापति पदावली (दो भाग)
बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, पहला भाग १९६१, दूसरा भाग १९६७ ई०
विनयपत्रिका
१. गीता प्रेस, गोरखपुर, उन्तीसवाँ संस्करण, २०१८ वि०
२. साहित्य सेवा सदन, वाराणसी, आठवाँ संस्करण, २०१५ वि०
वीरसिंहदेवचरित
मातृभाषा मन्दिर, दारागञ्ज, इलाहाबाद, प्रथम संस्करण, २०१३ वि०
वेलि क्रिसन रुकमिणी री
विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी, द्वितीय संस्करण, १९६६ ई०
वैराग्य-संदीपनी
गीता प्रेस, गोरखपुर, छठा संस्करण, २०२१ वि०

श्रीकृष्णगीतावली
रामनारायणलाल, इलाहाबाद, १६४७ ई०
सहजोबाई की बानी
बेलविडियर प्रिंटिंग वर्क्स, इलाहाबाद, दसवाँ संस्करण, १६६७ ई०
सुदामाचरित
वाणी-वितान प्रकाशन, वाराणसी, द्वितीय संस्करण, २०२६ वि०
सुदामाचरित्र
भारती भवन, पटना, प्रथम संस्करण, १६६६ ई०
सुन्दरविलास
बेलविडियर प्रिंटिंग वर्क्स, इलाहाबाद, चतुर्थ संस्करण
सूरसागर
नागरी प्रचारिणी सभा, काशी, प्रथम भाग २०२१, द्वितीय भाग २०१८ वि०
सूरसारावली
रीगल बुक डिपो, दिल्ली, प्रथम संस्करण, १६७० ई०
हनुमानबाहुक
गीता प्रेस, गोरखपुर, तेईसवाँ संस्करण, २०२० वि०

## हिन्दी : आलोचनात्मक

अष्टछाप-परिचय : प्रभुदयाल मीतल
अग्रवाल प्रेस, मथुरा, २००४ वि०
उत्तरी भारत की सन्त परम्परा : परशुराम चतुर्वेदी
कबीर : सं० डॉ० विजयेन्द्र स्नातक
राधाकृष्ण प्रकाशन, दिल्ली, १६६५ ई०
कबीर : आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी
कृत्तिवास बँगला रामायण और रामचरितमानस : डॉ० रमानाथ त्रिपाठी
गोसाईं तुलसीदास : विश्वनाथप्रसाद मिश्र
वाणी वितान प्रकाशन, वाराणसी, प्रथम संस्करण, २०२२ वि०
तुलसी : सं० डॉ० उदयभानुसिंह
राधाकृष्ण प्रकाशन, दिल्ली, तृतीय संस्करण, १६७२ ई०
तुलसी के चार दल (प्रथम भाग) : सद्गुरुशरण अवस्थी
इण्डियन प्रेस लि०, प्रयाग, प्रथम संस्करण, १६३५ ई०

तुलसी-दर्शन : डॉ० बलदेवप्रसाद मिश्र
हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग, २००५ वि०
तुलसी-दर्शन-मीमांसा : डॉ० उदयभानुसिंह
लखनऊ विश्वविद्यालय, प्रथम संस्करण, २०१८ वि०
तुलसी-दल : डॉ० उदयनारायण तिवारी, शुकदेव दुबे
साहित्य सुमन माला, दारागञ्ज, प्रयाग, १९५० ई०
तुलसीदास और उनका युग : डॉ० राजपति दीक्षित
ज्ञानमण्डल लि०, वाराणसी प्रथम संस्करण, २००६ वि०
तुलसीदास और उनका साहित्य : डॉ० विमलकुमार जैन
साहित्य सदन, देहरादून
तुलसी-सन्दर्भ : माताप्रसाद गुप्त
विवेक कार्यालय, प्रयाग, प्रथम संस्करण, १९३४ ई०
तुलसी-साहित्य की भूमिका : डॉ० रामरतन भटनागर
रामनारायणलाल, इलाहाबाद, द्वितीय संस्करण, १९५८ ई०
नाथ सम्प्रदाय : हजारीप्रसाद द्विवेदी
ब्रज-साहित्य का इतिहास : डॉ० सत्येन्द्र
भारती भण्डार, लीडर प्रेस, इलाहाबाद, प्रथम संस्करण, २०२४ वि०
भक्ति का विकास : डॉ० मुन्शीराम शर्मा
भारतीय कला : डॉ० वासुदेवशरण अग्रवाल
पृथिवी प्रकाशन, वाराणसी, १९६६ ई०
मध्यकालीन हिन्दी कविता पर शैवमत का प्रभाव : डॉ० कमला भण्डारी
पञ्चशील प्रकाशन, जयपुर, प्रथम संस्करण, १९७१ ई०
मानसपीयूष
अयोध्याकाण्ड (पूर्वार्द्ध), किष्किन्धा, लंका तथा उत्तरकाण्ड, द्वितीय संस्करण,
भाग २ क, ख, ३ क, ख, अरण्य तथा सुन्दरकाण्ड, तृतीय संस्करण;
शेष चतुर्थ संस्करण
मानस : बालकाण्ड के स्रोत : श्रीशकुमार
हेमाभ प्रकाशन, वाराणसी, १९५७ ई०
मीराँबाई : डॉ० प्रभात
हिन्दी ग्रन्थ रत्नाकर, बम्बई, प्रथम संस्करण, १९६५ ई०
मैथिलीशरण गुप्त अभिनन्दन ग्रन्थ
राष्ट्रकवि मैथिलीशरण गुप्त अभिनन्दन समिति, कलकत्ता, १९५९ ई०

रामकथा : डॉ० फादर कामिल बुल्के
हिन्दी परिषद् प्रकाशन, इलाहाबाद, १९७१ ई०
रामचरितमानस : तुलनात्मक अध्ययन : डॉ० नगेन्द्र, डॉ० रम
राधाकृष्ण प्रकाशन, दिल्ली, प्रथम संस्करण, १९७४ ई०
वाराणसी का आधिदैविक वैभव : कुबेरनाथ सुकुल
काल भैरव, वाराणसी, २०२५ वि०
विद्यापति : प्रो० आनन्द मिश्र
बुक सेन्टर, पटना, प्रथम संस्करण
विद्यापति ठाकुर : डॉ० उमेश मिश्र
हिन्दुस्तानी एकेडेमी, इलाहाबाद, १९६० ई०
विद्यापति पर्व अंक
मिथिला सांस्कृतिक परिषद्, कलकत्ता, १९५९ ई०
विनयपत्रिका में अन्तर्कथाएँ : सन्तोष सघी
पंचशील प्रकाशन, जयपुर, १९७३ ई०
वीर-भूमि चित्तौड़ : रामवल्लभ सोमानी
मातेश्वरी प्रकाशन, गंगापुर, भीलवाड़ा, १९६९ ई०
वैष्णव, शैव और अन्य धार्मिक मत : माहेश्वरीप्रसाद
भारतीय विद्या प्रकाशन, वाराणसी, १९६७ ई०
सूर और उनका साहित्य : डॉ० हरवंशलाल शर्मा
भारत प्रकाशन मन्दिर, अलीगढ, तृतीय संस्करण, २००० ।
सूरदास : डॉ० ब्रजेश्वर वर्मा
हिन्दी परिषद् प्रकाशन, इलाहाबाद, तृतीय संस्करण, १९५९
सूर-सौरभ : डॉ० मुन्शीराम शर्मा
ग्रन्थम्, कानपुर, १९७० ई०
हरिहर-उपासना : उद्भव तथा विकास . डॉ० क्षेत्रपाल गंगवार
हिन्दी और मलयालम में कृष्ण-भक्ति-काव्य : डॉ० के० भास्करन
राजपाल एण्ड सन्स, दिल्ली, प्रथम संस्करण, १९६० ई०
हिन्दी एवं मराठी के वैष्णव साहित्य का तुलनात्मक अध्ययन . डॉ
जवाहर पुस्तकालय, मथुरा, २०२५ वि०
हिन्दी कथा-कोश
हिन्दुस्तानी एकेडेमी, इलाहाबाद १९५४ ई०

हिन्दी साहित्य का अतीत : आचार्य विश्वनाथप्रसाद मिश्र
वाणी-वितान प्रकाशन, वाराणसी, २०१५ वि०
हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास : डॉ० रामकुमार वर्मा
रामनारायणलाल, इलाहाबाद, १९५४ ई०
हिन्दी साहित्य कोश
ज्ञानमण्डल, वाराणसी, २०१५ वि०

## अंग्रेजी

एलीमेन्टस् ऑफ हिन्दू आइक्नोग्रेफी : गोपीनाथ राव
दि लॉ प्रिंटिंग हाउस, माउण्ट रोड, मद्रास
कल्चर एण्ड सिविलिजेशन ऑफ ऐन्शिएन्ट इण्डिया : डी० डी० कोसाम्बी
रूलेज एण्ड केगान पॉल, लन्दन, १९६५ ई०
कल्चरल हेरिटेज ऑफ इण्डिया (भाग ४)
रामकृष्ण मिशन इन्स्टीट्यूट ऑफ कल्चर, कलकत्ता, १९५६ ई०
डेवलेपमेन्ट ऑफ हिन्दू आइक्नोग्रेफी : जे० एन० बनर्जी
यूनिवर्सिटी ऑफ कलकत्ता, १९५६ ई०
साउथ इण्डियन इमेजेज ऑफ गाड्स एण्ड गाडेसेज : हरेकृष्ण शास्त्री
मद्रास सरकार, १९१६ ई०

## पत्र-पत्रिकाएँ

कल्पना
अप्रैल, १९७३ ई०
नवम्बर, १९७३ ई०
कल्याण
वर्ष २५, अक २, फरवरी, १९५१ ई०
वर्ष ४७, अक १, जनवरी, १९७३ ई०
नागरी प्रचारिणी पत्रिका
वर्ष ६०, अक १, २०१२ वि०
वर्ष ७१, अक २
विश्वभारती पत्रिका
जनवरी-मार्च, १९६७ ई०
राजस्थान भारती
लोक संस्कृति अंक, मार्च, १९७१ ई०

परिशिष्ट घ

# चित्र-परिचय

| फलक | | प्राप्ति स्थान | समय | छायाचित्र सौजन्य |
|---|---|---|---|---|
| **मन्दिर** | | | | |
| १. | | हरिहरेश्वर मन्दिर, हरिहर | १२२४ ई० | भारतीय पुरातत्व सर्वेक्षण |
| | | विष्णु मन्दिर, ओसियाँ | ८ वी शती ई० | विभाग |
| **मृण्मुद्रा तथा सिक्का** | | | | |
| २. | क | स्वर्ण सिक्का | प्रथम शती ई० | |
| | ख | निर्कोलो मोहर | गुप्तकाल | |
| | ग | स्वर्ण सिक्का | प्रथम शती ई० | |
| | घ | अभिमुद्रा | गुप्तकाल | प्रयाग संग्रहालय |
| **प्रस्तर मूर्तियाँ** | | | | |
| | ङ | मथुरा | गुप्तकाल | पुरातत्व संग्रहालय, मथुरा |
| ३. | | मध्यप्रदेश | ५वीं शती ई० | राष्ट्रीय संग्रहालय, दिल्ली |
| ४. | | ओसियाँ मन्दिर सं० १ | ८वीं शती ई० | भारतीय पुरातत्व सर्वेक्षण विभाग |
| ५. | | विष्णु मन्दिर ओसियाँ | उक्त | उक्त |
| ६ | | विरूपाक्ष मन्दिर, पट्टडकल | उक्त | फ्रेंच इन्स्टीट्यूट ऑफ इण्डोलॉजी, पौण्डिचेरी |
| ७. | | बृहदेश्वर शिव मन्दिर, त्रिची | ११वीं शती ई० | उक्त |
| ८. | | चाँदा, नागपुर | १२वीं शती ई० | नागपुर संग्रहालय, नागपुर |
| ९. | | पुरन्दर | उक्त | प्रिन्स ऑफ वेल्स म्युजियम, बम्बई |
| १० | | कीर्तिस्तम्भ, चित्तौड़ | १५वीं शती ई० | स्वयं |

**कांस्य मूर्ति**

| | | | |
|---|---|---|---|
| ११. | शकरनारायण मन्दिर, शकरनकोविल | उक्त | फ्रेंच इन्स्टीट्यूट ऑफ इण्डोलॉजी, पाण्डिचेरी |

**काष्ठ मूर्ति**

| | | | |
|---|---|---|---|
| १२. | तिरुनारायणपुरम्, त्रिची | १८वी शती ई० | राजकीय सग्रहालय, मद्रास |

**लघु चित्र**

| | | | |
|---|---|---|---|
| १३. | जम्मू शैली | आधुनिक | एस पी० एस० सग्रहालय, श्रीनगर |

**कम्बुज . प्रस्तर मूर्ति**

| | | | |
|---|---|---|---|
| १४. | प्रसात अन्देत | ७वीं शती ई० | |